"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2007-2009."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## ( असाधारण )

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 71 ] रायपुर, मंगलवार, दिनांक 23 मार्च 2010—चैत्र 2, शक 1932

छत्तीसगढ़ विधान सभा सचिवालय

रायपुर, दिनांक 23 मार्च, 2010 (चैत्र 2, 1932)

क्रमांक-3985/वि. स./विधान/2010.—छत्तीसगढ़ विधान सभा की प्रक्रिया तथा कार्य संचालन संबंधी नियमावली के नियम 64 के उपबंधों के पालन में छत्तीसगढ़ चिकित्सा सेवक तथा चिकित्सा सेवा संस्थान (हिंसा तथा संपत्ति की क्षति या हानि की रोकथाम) विधेयक, 2010 (क्रमांक 11 सन् 2010), जो दिनांक 23 मार्च, 2010 को पुर:स्थापित हुआ है, को जनसाधारण की सूचना के लिये प्रकाशित किया जाता है.

हस्ता./-
**( देवेन्द्र वर्मा )**
सचिव.

छत्तीसगढ़ विधेयक

(क्रमांक 11 सन् 2010)

# छत्तीसगढ़ चिकित्सा सेवक तथा चिकित्सा सेवा संस्थान (हिंसा तथा संपत्ति की क्षति या हानि की रोकथाम) विधेयक, 2010

विषय सूची

**खण्ड :—**

## छत्तीसगढ़ विधेयक

(क्रमांक 11 सन् 2010)

# छत्तीसगढ़ चिकित्सा सेवक तथा चिकित्सा सेवा संस्थान (हिंसा तथा संपत्ति की क्षति या हानि की रोकथाम) विधेयक, 2010

**छत्तीसगढ़ राज्य में चिकित्सा सेवकों के विरुद्ध हिंसा की रोकथाम तथा चिकित्सा सेवा संस्थानों की सम्पत्ति की क्षति या हानि की रोकथाम हेतु तथा उनसे संसक्त अथवा उनके आनुषंगिक विषयों को उपबंधित करने हेतु विधेयक.**

भारत गणराज्य के इकसठवें वर्ष में छत्तीसगढ़ राज्य विधान-मण्डल द्वारा निम्नलिखित रूप में यह अधिनियमित हो :—

**संक्षिप्त नाम, विस्तार तथा प्रारंभ.**

1. (1) यह अधिनियम "छत्तीसगढ़ चिकित्सा सेवक तथा चिकित्सा सेवा संस्थान (हिंसा तथा संपत्ति की क्षति या हानि की रोकथाम) अधिनियम, 2010" कहलाएगा.

(2) इसका विस्तार सम्पूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य में होगा.

(3) यह ऐसी तारीख से प्रवृत्त होगा जिसे राज्य सरकार राजपत्र में अधिसूचना द्वारा नियत करे.

**परिभाषाएं.**

2. इस अधिनियम में, जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,—

(क) "चिकित्सा व्यवसाय" से अभिप्रेत है, व्यवसाय जिसमें सम्मिलित है, चिकित्सा की समस्त विधाएं तथा सहचिकित्सा विज्ञान जैसे— ऐलोपैथी, आयुर्वेद, योग एवं प्राकृतिक चिकित्सा, यूनानी, सिद्ध एवं होम्योपैथी (आयुष), दन्त चिकित्सा, नर्सिंग तथा फिजियोथेरेपी;

(ख) "चिकित्सा सेवा संस्थान" से अभिप्रेत है, वे संस्थान जो केन्द्र सरकार/राज्य सरकार/स्थानीय मिकाय के नियंत्रणाधीन लोगों को या तो चिकित्सा सेवा संस्थान या चलित चिकित्सा इकाई के माध्यम से या चिकित्सा परीक्षण शिविर लगाकर चिकित्सा सेवा प्रदान करते हों, अथवा बीमारी के इलाज हेतु सुविधाएं तथा उनका प्रवेश या रोक हेतु प्रयुक्त कोई निजी अस्पताल, कोई निजी प्रसूति गृह, जहां प्राय: महिलाओं को प्रसव पूर्व, शिशु के जन्म या उससे संबंधित किसी बात सहित प्रसव पश्चात् देखभाल के प्रयोजन हेतु रखा जाता हो तथा वास सुविधा दी जाती हो या कोई निजी नर्सिंग होम जो किसी बीमारी, चोट या नि:शक्तता चाहे वह शारीरिक या मानसिक रूप से पीड़ित व्यक्तियों को प्रविष्ट करने तथा वास सुविधा प्रदान करने के लिए उपयोग किया जाता हो अथवा उपयोग किये जाने के लिए आशयित हो तथा उपचार या नर्सिंग या दोनों उपलब्ध कराते हों तथा उनमें स्वास्थ्योन्मुख गृह इत्यादि भी शामिल हैं;

(ग) चिकित्सा सेवा संस्थान से संबंध में "चिकित्सा सेवक" से अभिप्रेत है, पंजीकृत चिकित्सा व्यवसायी, (अस्थायी पंजीयन धारक सहित) पंजीकृत नर्स, चिकित्सा छात्र, नर्सिंग छात्र तथा सह चिकित्सा कार्यकर्ता तथा इसमें सम्मिलित हैं ऐसी संस्थाओं में प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से नियोजित तथा कार्यरत कोई व्यक्ति;

(घ) "चलित चिकित्सा इकाई" से अभिप्रेत है, चिकित्सा सेवाएं उपलब्ध कराने हेतु प्रयुक्त चिकित्सा उपस्कर सहित उपस्कृत एम्बुलेंस;

(ङ) "अपराधी" से अभिप्रेत है, कोई व्यक्ति, जो या तो स्वयं या व्यक्तियों के समूह या संगठन के सदस्य या नेता के रूप में इस अधिनियम के अधीन हिंसा करता है या करने का प्रयास करता है या करने हेतु दुष्प्रेरित करता है;

(च) "सह चिकित्सा कार्यकर्ता" से अभिप्रेत है, वह व्यक्ति जो चिकित्सा सेवाएं उपलब्ध कराने वाले चिकित्सा सेवकों की सहायता करता हो;

(छ) "सम्पत्ति" से अभिप्रेत है, किसी चिकित्सा सेवक या चिकित्सा सेवा संस्थान के स्वामित्व की या कब्जे की या नियंत्रणाधीन अचल या चल सम्पत्ति या चिकित्सा उपस्कर या चिकित्सा मशीनरी;

(ज) "छात्र" से अभिप्रेत है, छात्र जो चिकित्सा व्यवसाय की किसी विधा में प्रशिक्षण ले रहा हो या अध्ययनरत हो;

(झ) "हिंसा" से अभिप्रेत है, ऐसा कार्य जो चिकित्सा सेवक को कोई शारीरिक अपहानि, क्षति या उसके जीवन को संकटापन्न करता है या कर सकता है या किसी चिकित्सा सेवक को ऐसे चिकित्सा सेवक के रूप में कर्त्तव्य निर्वहन के दौरान आपराधिक अभित्रास, बाधा कारित करता है या चिकित्सा सेवा संस्थान में सम्पत्ति को क्षति या हानि कारित करता है.

**हिंसा का प्रतिषेध.**

3. चिकित्सा सेवक के विरुद्ध हिंसा अथवा चिकित्सा सेवा संस्थान की सम्पत्ति की क्षति या हानि का कोई कृत्य प्रतिषिद्ध होगा.

**शास्ति.**

4. कोई अपराधी जो धारा 3 के उपबंधों के उल्लंघन में हिंसा का कोई कृत्य करता है, या करने का प्रयास करता है या दुष्प्रेरित करता है, तो उसे कारावास से दण्डित किया जाएगा जो तीन वर्ष तक का हो सकेगा, तथा जुर्माने के लिए भी उत्तरदायी होगा जो पचास हजार रुपए तक का हो सकेगा.

**अपराध का संज्ञान.**

5. इस अधिनियम के अधीन कारित कोई अपराध, संज्ञेय, जमानतीय तथा प्रथम श्रेणी न्यायिक मजिस्ट्रेट के न्यायालय द्वारा विचारणीय होगा.

**सम्पत्ति की हानि या क्षति कारित करने के लिए प्रतिकर भुगतान का दायित्व.**

6. (1) धारा 4 में विनिर्दिष्ट दण्ड के अतिरिक्त, अपराधी सम्पत्ति को पहुंचाई गई क्षति या हानि की दुगनी रकम के बराबर प्रतिकर भुगतान के लिए उत्तरदायी होगा, जैसा कि धारा 5 में निर्दिष्ट न्यायालय द्वारा अवधारित किया जाए;

(2) यदि अपराधी द्वारा उप-धारा (1) के अधीन अधिरोपित प्रतिकर का भुगतान नहीं किया जाता है, तो यह राशि भू-राजस्व के बकाया के रूप में वसूल की जाएगी.

**चिकित्सीय उपेक्षा से पीड़ित की सहायता तथा सलाह के लिए प्राधिकरण.**

7. (1) राज्य सरकार, राजपत्र में अधिसूचना द्वारा, चिकित्सीय उपेक्षा अथवा कुप्रबंधन के पीड़ितों की शिकायतों पर सुनवाई तथा जांच करने तथा इसके निष्कर्षों के आधार पर पीड़ितों को सहायता एवं सलाह देने हेतु ऐसे क्षेत्र के लिए प्राधिकरण स्थापित करेगा जैसा कि ऐसी अधिसूचना में विनिर्दिष्ट किया जाए;

(2) प्राधिकरण में चिकित्सा, विधि, उपभोक्ता मामले तथा स्वास्थ्य प्रबंधन के क्षेत्र से विशेषज्ञ सम्मिलित किये जाएंगे;

(3) उपधारा (2) में दर्शित विशेषज्ञों की सेवा की शर्तें तथा प्राधिकरण द्वारा पालन की जाने वाली प्रक्रिया ऐसी होगी जैसी कि राज्य सरकार द्वारा इस निमित्त, आदेश द्वारा विनिर्दिष्ट की जाए.

**अधिनियम किसी अन्य विधि का अल्पीकरण नहीं.**

8. इस अधिनियम के उपबंध तत्समय प्रवृत्त किसी अन्य विधि के उपबंधों के अतिरिक्त होंगे तथा उनका अल्पीकरण नहीं करेंगे.

**नियम बनाने की शक्ति.**

9. राज्य सरकार, इस अधिनियम के उपबंधों को कार्यान्वित करने हेतु अधिसूचना द्वारा नियम बना सकेगी.

राज्य सरकार द्वारा इस अधिनियम के अंतर्गत बनाया गया प्रत्येक नियम, इसके बनाये जाने के पश्चात् यथाशीघ्र, राज्य विधान मण्डल के समक्ष रखा जाएगा.

# उद्देश्यों और कारणों का कथन

छत्तीसगढ़ राज्य में चिकित्सा सेवकों तथा चिकित्सा सेवा संस्थानों के संरक्षण तथा हिंसा एवं सम्पत्ति की क्षति या हानि की रोकथाम तथा उनसे संसक्त अथवा उनके आनुषंगिक विषयों को उपबंधित करने हेतु विधेयक लाया जा रहा है.

रायपुर

तारीख : 17 मार्च, 2010

**अमर अग्रवाल**
स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण मंत्री
(भारसाधक सदस्य)

---

# प्रत्यायोजित विधि निर्माण के संबंध में ज्ञापन

प्रत्यायोजित विधि निर्माण के संबंध में छत्तीसगढ़ चिकित्सा सेवक तथा चिकित्सा सेवा संस्थान (हिंसा तथा संपत्ति की क्षति या हानि की रोकथाम) विधेयक, 2010 के खण्ड 09 के अधीन राज्य शासन को अधिनियम के प्रयोजन को क्रियान्वित करने के लिये नियम बनाने की शक्ति प्रत्यायोजित की गई है, लेकिन यह सामान्य स्वरूप की है और अधिनियम के उपबंधों के अंतर्गत ही प्रयोग में लाई जा सकती है.

---

**देवेन्द्र वर्मा**
सचिव,
छत्तीसगढ़ विधान सभा.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2010.